और कार्तिकमें भृत्योंका नाश ८ मार्गशीर्षमें धन प्राप्ति ९ पौषमें लक्ष्मी १० माघमें अग्निभय ११ फाल्गुनमें लक्ष्मी १२ इस प्रकार शुभाशुभ फल जानिये । अथ मासप्रवेशसारणीयम् ।

| अं. | | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. १ | वार | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ |
| | घटी | २१ | २२ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | ३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४९ | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५६ |
| | पल | ३४ | ५२ | ४ | १६ | २८ | ४० | ५२ | ३ | १६ | २८ | ४० | ५२ | ४ | १६ | २८ | ४० | ५२ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १८ | २६ | ३५ | ४२ | ५३ | २ |
| वृ. २ | वार | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| | घटी | ५७ | ५८ | ५९ | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २० | २१ | २२ | २३ | २६ | २४ |
| | पल | ११ | १९ | २४ | २९ | ३४ | ३८ | ४१ | ४५ | ४८ | ५१ | ५१ | ५४ | ५३ | ५३ | ५१ | ४८ | ४५ | ४२ | ३७ | ३१ | २४ | १७ | ९ | ० | ५० | ३९ | २७ | १३ | ५९ | ४३ |
| मि. ३ | वार | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| | घटी | २५ | २६ | २८ | २७ | २८ | २८ | २९ | २९ | ३० | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ |
| | पल | ३८ | ५ | [illegible] | ३६ | ६ | ४५ | २३ | ५९ | ३३ | ५ | ३५ | ५ | ३३ | २ | २८ | ५३ | १७ | ३९ | ० | १० | १७ | ५२ | ६ | १८ | ३० | ४१ | ५२ | २ | ८ | १३ |
| क. ४ | वार | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| | घटी | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३४ | ३४ | ३३ | ३३ | ३३ | ३२ | ३२ | ३१ | ३१ | ३० | ३० | २९ | २९ |
| | पल | १७ | १८ | २० | २१ | १७ | १२ | ८ | ३ | ५७ | ४८ | ३७ | २५ | ११ | ५६ | ४० | २३ | ४ | ४४ | २१ | ५८ | ३५ | ११ | ४४ | १६ | ४८ | १६ | ४३ | ९ | ३५ | ० |
| सिं. ५ | वार | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| | घटी | २८ | २७ | २७ | २६ | २५ | २५ | २४ | २३ | २२ | २१ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १६ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ |
| | पल | २३ | ४६ | ६ | २७ | ४६ | ३ | १७ | ३० | ४४ | ५७ | ९ | २० | ३० | ३९ | ४७ | ५४ | ० | ३ | ८ | १२ | १४ | १५ | १६ | १६ | १५ | १३ | १२ | १० | ८ | ४ |
| क. ६ | वार | ३ | ३ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ |
| | घटी | १ | ० | ५९ | ५८ | ५७ | ५६ | ५५ | ५४ | ५३ | ५१ | ५० | ४९ | ४८ | ४७ | ४५ | ४४ | ४३ | ४२ | ४१ | ३९ | ३८ | ३७ | ३६ | ३५ | ३३ | ३२ | ३१ | ३० | २९ | २७ |
| | पल | ५७ | ५० | ४३ | ३६ | २९ | २२ | १५ | ८ | १ | ५० | ३८ | २७ | १६ | ६ | ५५ | ५४ | ३३ | २२ | १० | ५९ | ४७ | ३४ | २२ | ९ | ५६ | ४३ | ३० | १६ | ४ | ५३ |
| तु. ७ | वार | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | घटी | २६ | २५ | २४ | २३ | २१ | २० | १९ | १८ | १७ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ | ० | ५९ | ५८ | ५६ | ५५ | ५४ | ५३ |
| | पल | ४२ | २९ | १६ | ३ | ५१ | ४० | २९ | १७ | ४ | ५३ | ४३ | ३० | २२ | १२ | २ | ५२ | ४२ | ३२ | २८ | २५ | २२ | १७ | १२ | ८ | ४ | ० | ५७ | १४ | ५२ | ५० |
| वृ. ८ | वार | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | घटी | ५२ | ५२ | ५० | ४९ | ४८ | ४८ | ४७ | ४६ | ४५ | ४४ | ४३ | ४२ | ४१ | ४० | ४० | ३९ | ३८ | ३७ | ३६ | ३६ | ३५ | ३४ | ३३ | ३३ | ३२ | ३१ | ३१ | ३० | २९ | २९ |
| | पल | ४९ | ५० | ५१ | ५३ | ५६ | ० | २ | ४ | १० | १६ | २३ | ३१ | ४० | ५१ | २ | १३ | २४ | ३५ | ४९ | ३ | १७ | ३१ | ४८ | ७ | २७ | ४६ | ९ | ३१ | ५४ | १८ |
| ध. ९ | वार | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | घटी | २८ | २८ | २७ | २७ | २६ | २६ | २५ | २४ | २४ | २४ | २३ | २३ | २३ | २२ | २२ | २२ | २१ | २१ | २१ | २० | २० | २० | २० | २० | २० | २० | १९ | १९ | १९ | १९ |
| | पल | ४३ | ९ | ३६ | ५ | ३५ | ५ | ३६ | ८ | ३९ | १३ | ५० | २८ | ६ | ४४ | २३ | ३ | ४५ | २९ | १४ | ५९ | ४४ | ३१ | २१ | १९ | १७ | ११ | ५२ | ४४ | ४० | ३८ |
| म. १० | वार | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | घटी | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २६ |
| | पल | ३३ | ३२ | ३२ | ३२ | ३४ | ३७ | ४२ | ४८ | ५४ | १ | १० | २० | ३१ | ४४ | ५७ | ११ | २६ | ४१ | ५८ | १६ | ३८ | ५८ | १९ | ४० | १ | २३ | ५२ | २२ | ५२ | २२ |
| कुं. ११ | वार | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | घटी | २६ | २७ | २७ | २८ | २९ | २९ | ३० | ३० | ३१ | ३२ | ३२ | ३३ | ३४ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० | ४१ | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४८ |
| | पल | ५० | २१ | ५३ | २७ | १ | ३६ | ११ | ४७ | २४ | ४ | ४८ | २७ | ९ | ५१ | ३८ | २० | ३ | ४७ | ३२ | २० | ११ | २ | ५४ | ४६ | ३८ | ३० | २१ | १३ | ७ | ३ |
| मी. १२ | वार | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ |
| | घटी | ४९ | ५० | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५५ | ५७ | ५८ | ५९ | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १८ | १९ | २० |
| | पल | २ | ० | [illegible] | [illegible] | [illegible] | ५५ | ५७ | ५८ | २ | ३ | ५ | ८ | १२ | १६ | २१ | २७ | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | ४ | १२ | १९ | [illegible] | [illegible] | ४६ | ५८ | [illegible] | २० | २९ |

### दिशानुसार गृहोंका मुख करना

**कर्कनक्रहरिकुम्भगतेर्केपूर्वपश्चिममुखानिगृहाणि ।।**
**तौलिमेषवृषवृश्चिकयातेदक्षिणोत्तरमुखानिवदन्ति ।।**

टीका——कर्क मकर सिंह कुंभ इन राशियोंका सूर्य हो तो घरका द्वार पूर्व अथवा पश्चिमको करे, तुला मेष वृश्चिक इन राशियोंका सूर्य हो तो गृहोंका मुख दक्षिण अथवा उत्तरको करे, इस प्रकार रत्नमालाग्रन्थमें कहा है।

### गृहारंभके नक्षत्र

**त्र्युत्तरामृगरोहिण्यां पुष्यमैत्रकरत्रये ।। धनिष्ठाद्वितयेपौष्णेगृहारम्भः प्रशस्यते ।। आदित्यभौमवर्ज्जंतुसर्ववाराः शुभावहाः ।। चन्द्रादित्यबलंलब्ध्वा लग्नेशुभनिरीक्षिते ।। स्तम्भोच्छ्रायस्तुकर्त्तव्योह्यन्यत्तु परिवर्जयेत् ।। प्रासादेष्वेव-मेवस्यात्कूपवापीषुचैवहि ।।**

टीका——तीनों उत्तरा मृग रोहिणी पुष्य अनुराधा हस्त चित्रा स्वाती धनिष्ठा शतभिषा रेवती ये नक्षत्र शुभ, रवि भौमवार छोड़कर शेष वार शुभ और स्थिर लग्नमें शुभ-ग्रहकी दृष्टि देखे और स्तंभरोपण कराये, अन्य कर्मोंको उक्त नहीं देवालय कूप तडाग वापी इन कृत्योंको शुभ जानिये।

### वृषचक्र

**त्रिवेदाब्धित्रिवेदाब्धिद्वित्रयेष्वर्कतः शशी ।। कुर्याल्लक्ष्मीं समुद्वासंस्थैर्यं-लक्ष्मीं दरिद्रताम् ।। धनं हानिक्रमान्मृत्युमारम्भे वृषचक्रकम् ।।**

टीका——सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्रके जितने नक्षत्र हों उनमें प्रथम भाग ३ नक्षत्र लक्ष्मी-दायक दूसरा भाग ४ उद्वास तृतीया भाग ४ स्थिरताकारक चतुर्थ भाग ३लक्ष्मी पंचम भाग ४ दरिद्रता षष्ठ ४ धनदायक सप्तम भाग २ नक्षत्र हानिकारक अष्टम ३ नक्षत्र मृत्यु इस क्रमसे जिस दिनका नक्षत्र शुभफलदायक हो उसीमें गृहारंभ कराये ।

**शिलान्यास ।। दक्षिणपूर्वकोणेकृत्वापूजांशिलां न्यसेत् प्रथमाम् ।।**
**शेषाः प्रदक्षिणेनस्तम्भाश्चैवं प्रतिष्ठाप्याः ।।**

टीका——पूजन करके आग्नेय कोणमें प्रथमशिला स्थापन करे, शेष शिला प्रदक्षिणमें स्थापित कराये इसी प्रकार स्तंभस्थापन भी करे।

**शिलान्यास नक्षत्र ।। शिलान्यासः प्रकर्त्तव्योगृहाणांश्रवणेमृगे ।।**
**पौष्णेहस्तेचरोहिण्यांपुष्याश्विन्युत्तरायणे ।।**

टीका——श्रवण मृगशिर रेवती हस्त रोहिणी पुष्य अश्विनी तीनों उत्तरा इनमें शिला-न्यास कर्त्तव्य है।

### शेषोंके मुख

**कन्यासिंहेतुलायांभुजगपतिमुखं शम्भुकोणेऽग्निखातं । वायव्ये स्यात्तदा-**

**स्यंत्वलिधनमकरे ईशखातंवदन्ति ।। कुम्भे मीने च मेषेनिर्ऋतिदिशि मुखंखात-वायव्यकोणे । चाग्न्ये कोणे मुखं वै वृषमिथुनगते कर्कटे रक्षखातम् ।।**

टीका—कन्या तुला सिंह इन लग्नोंमें शेषके मुख ईशान्यकोणको जानो तो अग्नि-कोणमें खात कराये । वृश्चिक धन मकर इन लग्नोंमें शेषके मुख वायव्यकी दिनमें ईशान्य को खात कराये । कुंभ मीन मेष इन लग्नों में शेषके मुख नैर्ऋत्यको दिनमें वायव्यकोणमें खात कराये । वृष मिथुन कर्क इनमें शेषके मुख आग्नेयको दिनमें नैर्ऋत्यको खात कराये ।

**दुष्टयोग ।। वज्रव्याघातशूलश्चव्यतीपातश्चगण्डकः ।।**
**विष्कम्भपरिघौवर्ज्यौवारौमंगलभास्करौ ।।**

टीका—वज्र व्याघात शूल व्यतीपात गंड विष्कंभ परिघ और भौम रविवार ये वर्जित हैं ।

## कूर्मचक्र

**तिथिस्तु पञ्चगुणिता कृत्तिकाद्यृक्षसंयुता ।। तथाद्वादश मिश्राचनव-भागेनभाजिता ।। फल।। जले वेदामुनिश्चन्द्रस्थलेपंचद्वयंवसुः ।। त्रिषट्कनवचा-काशं त्रिविधं कूर्मलक्षणम् ।। जलेलाभस्तथाप्रोक्तः स्थले हानिस्तथैवच ।। आका-शेमरणं प्रोक्तमिदं कूर्मस्य चक्रकम् ।।**

टीका—गृहारंभकी तिथियोंको पांचसे गुणा करे और कृत्तिका नक्षत्र से और दिवस-नक्षत्रतककी नक्षत्रसंख्याको उस गुणन फलमें मिलावे फिर १२ और उसीमें मिलावे नवका भाग दे जो ४। ७ । १ शेष रहें तो कूर्म जलस्थानमें जानिये, उसका फल लाभ और ५ ।२ । ८ बचें तो कूर्म स्थलमें जानिये उसका फल हानि और ३ । ६। ९। शेष बचें तो कूर्म आकाशमें जानिये उसका फल मरण ये तीनों प्रकारका कूर्म कहा है ।

**स्तंभचक्र ।। सूर्याधिष्ठितभद्वयंप्रथमतो मध्येतथाविंशतिः स्तम्भाग्रे रस-संख्ययामुनिवरैरुक्तंमुहूर्तंशुभम् ।। फल ।। स्तम्भाग्रेमरणं भवेद्गृहपतेर्मूले धना-र्थक्षयोमध्येचैवतुसर्वसौख्यमतुलंप्राप्नोतिकर्त्तासदा ।।**

टीका—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्रपर्यंत लिखनेका क्रम उसमें प्रथम दो २ नक्षत्र स्तंभ-मूल जिनका फल धन क्षय और द्वितीय २० नक्षत्र स्तंभके मध्यमें जिनका फल लक्ष्मी और कीर्ति प्राप्ति तृतीय ६ नक्षत्र स्तंभके अग्रभागमें जिसका फल मृत्यु जानिये ऐसे शुभफल देखकर स्तंभारोपण कराये ।

**देहलीका मुहूर्त्त ।। मूले भौमे त्रिऋक्षं गृहपतिमरणं पञ्चगर्भे सुखंस्यात् मध्येदयाष्टऋक्षंधनसुखसुखदं पुच्छदेशेष्टहानिः ।। पश्चाद्देयंत्रिऋक्षंगृहपतिसुखदं भाग्यपुत्रार्थदेयं सूर्यर्क्षाच्चन्द्रऋक्षंप्रतिदिनगणयेद्भौमचक्रंविलोक्य ।।**

टीका—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्रतककी नक्षत्रसंख्या और फल ऐसे क्रमसे जाने प्रथम तीन नक्षत्र मूलमें जिसमें स्तंभारोपण करे तो मृत्यु द्वितीय ५ नक्षत्र गर्भमें फल सुख तीसरे

८ नक्षत्र मध्यमें फल धन सुत सुख चतुर्थ ८ नक्षत्र पुच्छभाग फल मित्रहानि पञ्चम ३ नक्षत्र अग्रभागमें फल सुखभोग पुत्रलाभ ऐसे शुभ फल हैं।

**द्वारचक्र ।। अर्काच्चत्वारिऋक्षाणिऊर्ध्वेचैवप्रदापयेत् ।। द्वौ द्वौकोणेषु दद्या-द्वैशाखायां च चतुश्चतुः ।। अधश्चत्वारिदेयानि मध्येत्रीणि प्रदापयेत् ।। ऊर्ध्वेतुः लभते राजमुद्वासं कोणकेषुच ।। शखायांलभतेलक्ष्मींमध्येराज्यप्रदंतथा ।। अधःस्थे मरणं प्रोक्तंद्वारचक्रंप्रकीर्तितम् ।।**

टीका—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्रपर्यंत लिखनेका क्रम, जिसमें प्रथम ४ नक्षत्र ऊर्ध्व उनका फल राज्यप्राप्ति, द्वारकोण चार जिनमें प्रतिकोणमेंनक्षत्र उनका फल उद्वासना, वाजू दो जिनमें नक्षत्र चार उनका फल लक्ष्मी और नीचे नक्षत्र ४ फल राज्य, मध्यमें नक्षत्र ३ उनका फल मरण जानिये।

## शांतिका अग्निचक्र

**सैकातिथिर्वारयुताकृताप्ता शेषे गुणेभ्रेभुविवह्निवासः।**
**सौख्यायहोमे शशियुग्मशेषे प्राणार्थनाशोदिविभूतलेच ।।**

टीका—जिस तिथिको शांति करनी हो उसमें एक मिलाये और जो वार हो वह अंक मिलाये ४ का भाग दे शेष रहे उनका फल तीन अथवा शून्य बचे तो अग्नि मृत्युलोकमें जानिये जिसका फल सुखप्राप्ति और उसमें शांति करनी भी शुभ है और एक शेष रहे तो अग्नि स्वर्गमें उसका फल प्राणनाश और दो बचें तो पातालमें जिसका फल धननाश हो।

## ग्रहके मुखमें आहुतिका विचार

**तरणिविद्भृगुभास्करिचन्द्रमःकुजसुरेज्यविधुंतुदकेतवः ।।**
**रविभतोदिनभंगणयेत्क्रमात्प्रतिखगंत्रितयंत्रितयंन्यसेत् ।।**

टीका—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्र जितने नक्षत्र हों उनका इस क्रमसे फल जानिये, प्रथम तीन नक्षत्र सूर्य फल अशुभ, द्वितीय भाग ३ न० बुध शुभ, तृतीय भाग ३ न० शनि फल अशुभ राहूके थिर ६ न० चन्द्रके फिर ३ न० भौमके फिर ३ न० गुरुके उसके बाद ३ न० राहुके फिर ३ न० केतुके इसमें शुभ ग्रहके शुभ पाप ग्रहके अशुभ जानिये।

## गृहप्रवेशका मुहूर्त

**अथप्रवेशेनवमन्दिरस्ययात्रानिवृत्तावथभूपतीनाम् ।।**
**सौम्यायने पूर्वदिनेविधेयं वास्त्वर्चनंभूतबलिश्चसम्यक् ।।**

टीका—यात्रा और राजदर्शनके मुहूर्त्तमें उत्तरायण सूर्य हो और प्रवेश के प्रथम दिवसमें वास्तुपूजा और भूत बलि करके गृह प्रवेश योग्य है।

**चित्रानुराधामृगपौष्णपुष्यस्वातीधनिष्ठाश्रवणंचमूलम् ।।**
**वारेष्वसूर्यक्षितिजेष्वरिक्तातिथौप्रशस्तोभवनप्रवेशः।**

टीका—चित्रा अनुराधा रेवती पुष्य स्वाती धनिष्ठा श्रवण मूल ये नक्षत्र और रवि भौम ये वार तथा रिक्ता तिथिको त्यागकर गृहप्रवेश कीजिये।

**कलशचक्र ।। प्रवेशः कलशेऽर्कर्क्षात्पञ्चनागाष्टषट्क्रमात्**
**अशुभंचशुभं ज्ञेयमशुभंचशुभंतथा ।।**

टीका—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्रतक जो नक्षत्र हो उसमें प्रथम ५ नक्षत्र अशुभ और आठ नक्षत्र शुभ आगे ८ नक्षत्र अशुभ और शेष ६ नक्षत्र शुभ ऐसे कलशचक्र जानिये ।

**वामार्कलक्षण ।। रन्ध्रात्पुत्राद्धनादायात्पञ्चस्वर्केस्थितेक्रमात् ।।**
**पूर्वाशादिमुखं गेहंविशेद्वामोभवेदतः ।।**

टीका—घरमें प्रवेश करनेके समय वामार्क हो उसको जाननेका क्रम प्रवेश लग्नोंमें अष्टमस्थानमें पंचमस्थानमें सूर्य हों और घरका द्वार पूर्व तथा दक्षिणकी ओरको हो उसका स्थान ० या ० पंचमस्थान पर्यन्त और घरका मुख पश्चिमको हो २ स्थान ० या ० पंचमस्थान पर्यंत ३ अथवा गृहोंका मुख उत्तरको हो तो सूर्य ११ स्थान ५ स्थानोंतक आये प्रवेशमें वामार्कयुक्त है ।

**शुभाशुभग्रह और लग्न ।। त्रिकोणकेंद्रगैः शुभैस्त्रिषष्ठ लाभसंस्थितैः ।।**
**असद्ग्रहैः स्थिरोदयेगृहंविशेद्बलेविधौ ।।**

टीका—त्रिकोण और केंद्रस्थानमें शुभग्रह हो ऐसा स्थिर लग्न देखकर और तीसरे छठे तथा लाभस्थानमें पापग्रह हो तो बली चंद्रमामें गृहप्रवेश करना शुभ जानिये ।

**गृहारम्भकी लग्नशुद्धि ।। त्रिषडायगतैः पापैरष्टान्त्येन्तरगैः शुभैः ।।**
**चन्द्रेलग्नेऽरिरन्ध्रान्त्यवर्जितेस्याच्छुभंगृहम् ।।**

टीका—३ । ६ । ११ स्थानमें पापग्रह शुभ और ८ । १२ स्थानमें इतरस्थानोंमें शुभग्रह हो तो शुभ जानिये परंतु चंद्रमा लग्न तथा षष्ठद्वादश अष्टमस्थानमें न हो ।

**अशुभ योगोंके लग्न ।। धनकेन्द्रत्रिकोणस्थःक्षीणश्चन्द्रो न शोभनः ।।**
**शत्रोर्नवांशगः खेटः खास्तसंस्थोपिनोशुभः ।।**

टीका—लग्नके २ । १ । ४ ।७ ।१० । ५ ।८ स्थानोंमें क्षीणचंद्र स्थित हो तो अशुभ है और स्वराशिकाशत्रुनवांशमें हो तोभी अशुभ है, क्षीण चंद्र कृष्णपक्षकी पंचमीसे जानिये ।

**आयुष्यप्रमाण ।। लग्नेजीवः सुखेशुक्रोबुधः कर्मण्यरौरविः ।।**
**रविजः सहजेनूनंशतायुः स्यात्तदागृहम् ।।**

टीका—लग्नमें बृहस्पति ४ शुक्र ६ बुध १० सूर्य ६ शनि ३ ऐसे लग्नमें गृहारंभ करनेसे उस गृहकी १०० वर्षकी आयु निश्चय कर जानियें ।

**दूसरा प्रकार ।। भृगुर्लग्नेबुधोव्योम्निलाभेऽर्कः केन्द्रगो गुरुः ।।**
**यस्यारम्भेचतस्यायुर्वत्सराणांशतद्वयम् ।।**

टीका—शुक्र लग्नमें और बुध १० स्थानमें ११ रवि और १ । ४। ७ ।१० ऐसे लग्नमें गृह आरंभ कराये तो २०० वर्षकी आयु कहिये ।

**अन्यच्च ।। जीवोबुधोभृगुर्व्योम्नि लाभगोभानुभूमिजौ ।।**
**प्रारम्भेयस्यतस्यायुः समाशीतिः सहश्रिया ।।**

टीका---गुरु बुध शुक्र ये १० स्थानमें ११ रवि भौम हो तो लक्ष्मीयुत घरकी ८० वर्षकी आयु जानिये ।

**सोच्चवर्तिनिभृगौविलग्नगेदेवमन्त्रिणिरसातलेऽथवा ।।**
**स्वोच्चगेरविसुतेऽथवाऽयगेस्यात्स्थितिश्चसुचिरेसहश्रिया ।।**

टीका---लग्नमें उच्चकाशुक्र होकर बैठा हो गुरु ४ हो उच्चका वा स्वक्षेत्री होकर ११ स्थान में हो तो लक्ष्मीयुक्त चिरकाल घरकी आयु कहिये ।

**स्वर्क्षगेहिमगौलाभेसुरेज्येकेन्द्रसंस्थिते ।।**
**धनधान्यसुतारोग्ययुक्तंधामचिरंभवेत् ।।**

टीका---कर्कका चन्द्रमा ११ स्थानमें और गुरुकेंद्रमें १ । ४ । ७ । १० हो तो वह गृह धनयुक्त और सुत आरोग्यसहित चिरकाल रहे ।

## दूसरे मतसे पृथ्वी शोधनेका प्रकार

**कुण्डार्थपृथ्वीपरिशोधहेतवे प्रष्टुर्मुखाद्यः प्रथमंस्फुटीभवेत् । वर्गादिवर्णः किलतद्दिशिस्मृतंशस्यंमुनीन्द्रैर्हपयास्तुमध्यतः ।। स्मृत्वेष्टदेवतांप्रष्टुवचनस्याद्यमक्षरम् ।। गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यंसम्यग्विचार्यते ।।**

टीका---कुंडके निमित्त अर्थात् नूतन गृहके बनानेको प्रथम शोधनेका प्रकार-पृच्छक इष्टदेवता स्मरण करके ब्राह्मणसे प्रश्न करे उसके मुखसे आदि अक्षर जिस वर्गका निकले उसके उत्तर अक चट तप यह वर्ग पूर्वादि अष्टदिशाओंमें मध्यभागी हपय वर्गोंके आदि अक्षर जहां हों इस स्थानमें अमुक शल्य है उसका प्रकार नीच लिखा है जिसमेंसे उन २ स्थानोंका फल जानिये ।

### प्रश्नअक्षरफल

**पूर्व ।। पृच्छायां यदि अः प्राच्यां नरशल्यं तदा भवेत् ।। सार्धहस्तप्रमाणेनतच्चमानुष्यमृत्युकृत् ।। आग्नेय ।। आग्नेयांदिशिकः प्रश्नेखरशल्येकरद्वयम् ।। राजदण्डोभवेत्तत्रभयंनैवनिवर्त्तते ।। दक्षि० ।। याम्यायांदिशिचः प्रश्नेतदास्यात्कटिसंस्थितम् ।। नरशल्यंगृहेतस्यमरणंचिररोगतः ।। नै० ।। नैर्ऋत्यांदिशि टः प्रश्नेसार्धहस्तादधःस्थले शुनोस्थिजायतेतत्रबालानां जायते मृतिः ।। प०।। तः प्रश्नेपश्चिमायांतुशिशोः शल्यंप्रजायते ।। सार्धहस्ते गृहस्वामीनतिष्ठतिसदागृहे ।। वाय० ।। वायव्यांदिशिषः प्रश्नेतुषङ्गाराश्चतुष्करे ।। कुर्वन्तिमित्रनाशंच दुस्वप्नदर्शनंसदा ।। उत्तर ।। उदीच्यांदिशियः प्रश्नेविप्रशल्यं करादधः ।। तच्छीघ्रंनिर्धनत्वायकुबरेसदृशस्यहि ।। ई ।। ईशान्यांदिशःप्रश्नेगोशल्यंसार्द्धहस्ततः ।। तद्गोधनस्यनाशाय जायतेगृहमेधिनः ।। मध्यभाग ।। हपयामध्यकोष्ठेचवृक्षोमात्र भवेदधः।। नृकपालमथोभस्मलोहंतत्कुलनाशकृत् ।।**

टीका––पृच्छकके मुखसे आदि अक्षर अवर्गका निकले तो पूर्वका डेढ़ हाथ गहरा खोदे तो मनुष्यकी हड्डी निकले वह मृत्युकारक जानिये १ (क) निकले तो २ हाथके गहरावमें गदहेकी हड्डी निकले उससे राजदंडका भय कभी निवृत्त न हो २ (च) अक्षरका उच्चारण हो तो दक्षिणकी ओर कटि बराबर खोदनेसे नरकी अस्थि निकले उसका फल चिरकालके रोगसे मरण ३ (ट)का उच्चारण हो तो नैर्ऋत्य दिशामें डेढ़ हाथ गहरा खोदनेसे कुत्तेकी अस्थि निकले उसका फल बालक न जीवे ४ (त) का उच्चारण करे तो पश्चिम दिशामें डेढ़ हाथके गहरावमें बालककी अस्थि निकले उसका फल गृहका स्वामी सदा घरमें न रहे ५ (प) हो तो वायव्य दिशामें ४ हाथपर जली हुई धातुकी भूसी वा कोयले निकलें उसका फल मित्रनाश दु:स्वप्नदर्शन (य) वर्ग हो तो एक हाथपर उत्तर कोणमें ब्राह्मणके हाड़ निकलें उसका फल कुबेर समानभी धनाढ्य दरिद्री हो ७ (श) हो तो ईशान दिशामें डेढ़ हाथपर गौकी अस्थि निकलें उसका फल गोधनकानाश ८ (हपय) हो तो मध्य भागमें छाती बराबर गहरे में मनुष्यका कपाल वा भस्म वा लोह निकले उसका फल कुलका नाश ९ जिस वर्गका नाम प्रश्नकर्ताके मुखसे उच्चारण हो उसी दिशाको देखें।

## यात्राप्रकरणम्

**शुक्रसंमुख ।। एकग्रामेपुरेवापिदुर्भिक्षेराष्ट्र विप्लवे ।।**
**विवाहेतीर्थयात्रायां प्रतिशुक्रो नविद्यते ।।**

टीका––गांवके गांवमें शहरमें अथवा शहरके शहरमें दुर्भिक्षकालमें तथा देशोपद्रवमें विवाह समयमें और तीर्थयात्रामें और सन्मुख शुक्र हो तो दोष।

**पौष्णादा वाग्निपादान्तं यावत्तिष्ठतिचन्द्रमाः ।।**
**तावच्छुक्रोभवेदन्धः सन्मुखंगमनंशुभम् ।।**

टीका––रेवती अश्विनी भरणी कृत्तिका इन नक्षत्रोंके प्रथम चरणमें चन्द्रमा होनेसे शुक्र अंध होता है इसके सन्मुख गमनमें दोष नहीं है।

**शुभाशुभफलम् ।। दक्षिणेदु:खदःशुक्रः संमुखोहन्ति मङ्गलम् ।।**
**वामेपृष्ठेशुभोनित्यं रोधयेदस्तगः शुभः ।।**

टीका––गमन (यात्रा) में दाहिना शुक्र हो तो दु:खदायक सन्मुख कार्य नाशक और वाम भागमें पीछेका शुक्र मंगलदायक और पूर्वमें अस्त हो तो पश्चिमको गमन शुभ और पश्चिममें अस्त हो तो पूर्वमें शुभ गमन जानिये।

**घातचंद्रनिर्णयः ।। प्रयाणकालेयुद्धेचकृषौ वाणिज्यसंग्रहे ।।**
**वादेचैवगृहारम्भेवर्जितोघातचन्द्रमाः ।।**

टीका––यात्रा युद्ध खेतकर्ममें व्यापार अन्न आदि भरनेमें विवाद गृहके आरंभमें घात चन्द्रमा वर्जित है।

**घातप्रकरणम् ।। घाततिथिघातवारंघातनक्षत्रमेवच ।।**
**यात्रायांवर्जयेत्प्राज्ञैरन्यकर्मसुशोभनम् ।।**

टीका—घाततिथि घातवार घातनक्षत्र यात्रामें वर्जित हैं और कार्यों में शुभ हैं।

**मेषेरविर्मघाप्रोक्ताषष्ठीप्रथमचन्द्रमाः ।। वृषभेपञ्चमोहस्तश्चतुर्थीशनिरेवच ।। मिथुनेनवमः स्वातीअष्टमीचंद्र वासरः ।। कर्केद्विरनुराधाचबुधः षष्ठी प्रकीर्तिता ।। सिंहेषष्ठश्चन्द्रमाश्चदशमीशनिमूलके ।। कन्यायादशमश्चन्द्रः श्रवणः शनिरष्टमी ।।तुलेगुरु द्वादशीस्याच्छतंतृतीयचन्द्रमाः।। वृश्चिकेरेवतीसप्त दशमी-भार्गवस्तथा ।। धनेचतुर्थीभरणी द्वितीयाभार्गव स्तथा ।। मकरेष्टमीरोहणीद्वादशी भौमवासराः ।। कुम्भेएकादशश्चार्द्रा चतुर्थीगुरुवावसरः ।। मीनेचद्वादशः सार्पद्वि-तीयाभार्गवस्तथा ।।**

| राशि | मेष | वृष | मिथु. | कर्क | सिंह | क. | तुला | वृश्चि | ध. | मक. | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | ५ | ९ | २ | ६ | १० | ३ | ७ | ४ | ८ | ११ | १२ |
| वार | रवि | शनि | चं. | बु. | श. | श. | गु. | शु. | शु. | मं. | गु. | शु. |
| नक्षत्र | मघा | हस्त | स्वा. | अनु | मू. | श्र. | श. | रे | भ. | रो. | आ. | आश्ले |
| तिथि | ६ | ४ | ८ | ६ | १० | ८ | १२ | १० | २ | १२ | ४ | २ |

मेषादि १२ राशिघात चंद्रादि चतुष्टय बचाकर यात्रामें शुभनक्षत्र आदि देखे ।

**कालचंद्र ।। मेषेवेदावृषेऽष्टौचमिथुनेचतृतीयकः ।। दशकर्के रविः सिंहे कन्याअङ्कप्रकीर्तितः ।। षट्तुलेवृश्चिकेखेन्दुर्धनेरुद्राः प्रकीर्तिताः ।। मकरेत्रृषयः प्रोक्ताः कुम्भेबाणाउदाहृताः ।। मीनेत्वङ्घ्रि कालचन्द्रः शौनक चैदमब्रवीत् ।।**

टीका—मेषराशिको ४ वृषको ८ मिथुनको १ कर्कको १० सिंहको १२ कन्याको ९ तुलाको ६ वृश्चिकको १० धनको ११ मकरको ७ कुंभको ५ मीनको ४ चौथा चन्द्रमा कालचन्द्र जानिये कालचन्द्र शौनक ऋषि प्रोक्त सर्व कर्मोंमें वर्जित है।

## तिथिपरत्वसे वर्जित लग्न

**नन्दायामलिहर्योस्तुतुलामकरयोस्तथा ।। भद्रायांमीनधनुषोः कालस्ति-ष्ठतिसर्वदा ।। जयायांस्त्रीमिथुनयोरिक्तायां मेषकर्कयोः ।। पूर्णायांकुम्भवृषयो-र्मनुष्यमरणंध्रुवम् ।।**

टीका—नंदातिथिको वृश्चिक सिंह तुला मकर और भद्रातिथिको मीन धन और जया तिथिको कन्या मिथुन और रिक्ता तिथिको मेष कर्क पूर्णा तिथिको कुंभ वृष इन तिथियों में लग्न वर्जित हैं।

## यात्राके नक्षत्र

**हस्तेन्दुमैत्रश्रवणाश्विनितिष्यपौष्णश्रविष्ठाचपुनर्वसुश्च ।।**
**प्रोक्तानिधिष्ण्यानिनवप्रयाणेत्यक्त्वात्रिपञ्चादिमसप्ततारा: ।।**

टीका—हस्त मृगशीर्ष अनुराधा श्रवण अश्विनी पुष्य रेवती धनिष्ठा पुनर्वसु ये नक्षत्र प्रयाणमें उक्त हैं, परंतु ३ ।५ । १ । ७ ये तारा गमन में वर्जित हैं ।

**मध्यनक्षत्र ।। रोहिणीउत्तराचित्रामूलमार्द्रातथैवच ।।**
**षाढोत्तरभाद्रविश्वे प्रयाणेमध्यमा: स्मृता: ।।**

टीका—रोहिणी उत्तरा चित्रा मूल आर्द्रा पूर्वाषाढा उत्तराभाद्रपदा उत्तराषाढा ये नक्षत्र यात्रामें मध्यम हैं ।

## वर्ज्यनक्षत्र

**त्रीणिपूर्वामघाज्येष्ठाभरणीजन्मकृत्तिका ।। सर्पस्वातीविशाखाचनित्यंगमनर्वाजता ।। कृत्तिकाएकविंशत्या भरण्यासप्तनाडिका: ।। एकादश मघायाश्चत्रिपूर्वाणांचषोडश ।। विशाखासार्पचित्रासुस्वातीरौद्रचतुर्दश ।। आद्यास्तुघटिकास्त्याज्या: शेषांशे गमनंशुभम् ।।**

टीका—इन नक्षत्रोंको प्रयाणकालमें वर्जित करे परंतु यदि आवश्यक काम व संकट आपड़े तो तीनों पूर्वाकी १६ घटिका मघाकी ११ ज्येष्ठा संपूर्ण भरणीकी ७ घटिका कृतिकाकी २१ जन्मनक्षत्र संपूर्ण आश्लेषा विशाखा चित्रा स्वाती आर्द्रा इन नक्षत्रोंकी आद्य १४ घटिका छोड़कर प्रयाण करे ।

**प्रयाणमें शुभाशुभ विचार ।। अर्केक्लेशमनर्थकंचगमने सोमे च बन्धुप्रियं चाङ्गारेऽनलतस्करज्वरभयंप्राप्नोतिचार्थंबुधे ।। क्षेमारोग्य सुखंकरोतिचगुरौ ।। लाभश्चशुक्रेशुभो मन्देबन्धन हानि रोगमरणान्युक्तानिगर्गादिभि: ।।**

टीका—रविवारको गमन करे तो मार्गमें क्लेश और अर्थकी हानि हो सोमवारको गमन करे तो बंधु और प्रियदर्शन मंगलमें अग्नि चोर भय और ज्वरप्राप्ति बुधवारमें द्रव्य और सुख प्राप्ति गुरुवारमें आरोग्य और सुख शुक्रवारमें लाभ और शुभ फलप्राप्ति शनिवारमें बन्धनरोग और मरण प्राप्ति हो ।।

## होराकथन व शकुन

**वारात्षष्ठस्यषष्ठस्य होरासार्द्धद्विनाडिका ।। अर्कशुक्रोबुधश्चन्द्रोमन्दोजीवोधरासुत: ।। गुर्वविवाहेगमनेचशुक्रौबोधेसौम्य:सर्वकार्येषुचन्द्र: ।। कुजेचयुद्धंरविराजसेवामन्देचवित्तंइतिहोरयोगा: ।। यस्य ग्रहस्यवारेपिकर्मकिंचित्प्रकीर्तितम् ।। तस्य ग्रहस्यहोरायांसर्वकर्मविधीयते ।।**

टीका—जिस वारका होरा हो उसीमें प्रथम २ घटिका होरा उसके छठे वारको दूसरा होरा इस क्रमसे दिवसके वार होरा जानिये २ रविवारका होरा राजसेवाको शुभ द्वितीय २

शुक्रका गमनको तृतीय बुधकाज्ञानप्राप्ति चतुर्थ चंद्रका सर्वकार्यको, पञ्चम शनिका द्रव्य-संग्रहको योग्य छठा गुरुकाविवाहको सातवां मंगलका युद्धको जानिये इस प्रमाण होरा का क्रम जानिये ।। और जिस-जिस ग्रहका जो जो वार उसमें कथित कृत्य उसके होरामें कराये ।

**सूर्यका होरा ।। सूर्यस्यहोरेरजकीसुवस्त्रंकुमारिकाविप्रचतुष्टयं च ।। काकत्रयंद्वौनकुलौ तथैव चाषस्तथैकोवृषभश्चगौश्च ।**

टीका––रविके होरामें गमन करे तो आगे जो शकुन हो उसको कहते हैं, रजकी, वस्त्र, कुमारी, ४ ब्राह्मण, ३ काक, २ न्योला, दो चाष, एक बैल और गायके शकुन मिलें ।

## चंद्रका होरा

**चन्द्रस्यहोरोद्विजयुग्मकाकभेरीमृदङ्गानकुला खरोष्ट्रौ ।।**
**हयश्चगोमेषशुनस्तथैवपुष्पाणिवारीद्वयमेवमार्गे ।।**

टीका–चन्द्रमाके होरामें गमन करे तो मार्गमें दो ब्राह्मण और काक नगारे मृदंग और न्योला गर्दभ ऊँट घोड़ा गाय मेंढा कुत्ता और पुष्प दो स्त्रियाँ ये शकुन मिलें ।

## मंगलका होरा

**मार्जारयुद्धंकलहः कुटुंबेरजस्वलास्त्री भवनस्यदाहः ।।**
**नपुंसकश्चत्रितयंद्विजश्चनग्नोविमुक्ताधरणीसुतस्य ।।**

टीका––मंगलके होरामें गमन करे तो मार्जारयुद्ध अथवा स्त्रीपुरुषों का कलह अथवा रजस्वला स्त्री अथवा जलता हुआ घर किंवा नपुंसक तीन कुत्ता किंवा नग्न ब्राह्मण भेंटे ।

## बुधका होरा

**बुधस्यहोरेशकुनस्यसर्वःस्त्रीपुत्रयुक्तकलशस्तुपूर्णः ।।**
**सुचातकश्चाषगजौकुमारः पुष्पाणिनारीखलुदर्पणश्च ।।**

टीका––बुधके होरामें सर्व शकुन स्त्रीपुरुषयुत, पानी भरा हुआ कलश, चातकपक्षी वा चाषपक्षी, गज किंवा बाल, पुष्प, स्त्री दर्पण ये मार्गमें मिलें ।

## गुरुका होरा

**गुरोर्द्विजातिर्गणिकाचधेनुः स्त्रीबालयुक्तासजलोघटस्तु ।।**
**ऊर्णाचकाकोनकुलोबकश्चहंसस्यराजाबहवस्तु वैश्याः ।।**

टीका––गुरुके होरामें ब्राह्मण गणिका अथवा गाय पुत्रसहित स्त्री जलपूर्ण घट शाल अर्थात् ऊनवस्त्र काक न्योला बगला हंसका राजा किंवा बहुत वैश्य मिलें ।

## शुक्रका होरा

**शुक्रस्यहोरेगणिकाद्विजेन्द्रः काकत्रिपञ्चाथनपुंसकोवा ।।**
**मद्यंहिमांसंगणिकाचधेनुर्धान्यं चशूद्रत्रितयंचवैश्यः ।।**

टीका––शुक्रके होरामें ब्राह्मण गणिका ३ या ५ काक नपुंसक मद्य मांस ज्योतिषी धान्य तीन शूद्र वैश्य ये मिलें ।

**शनिका होरा**

**पतंगसूनोर्यवनश्चनग्नोरजस्वलास्त्रीमृतकस्तथैव ।।**
**पिशाचगृध्रौविधवाचवह्निर्नपुंसकश्चाथयुवाप्रचण्डः ।।**

टीका—शनिके होरामें नग्न मुसलमान, रजास्वलास्त्री, प्रेत पिशाच, गृध्र पक्षी, विधवा स्त्री, अग्नि, नपुंसक तथा प्रचंड तरुण पुरुष ये शकुन मिलें

**उत्तम प्रश्न न हो तो**

**मनुका वाक्य ।। गमनंप्रतिराजंस्तु सन्मुखादर्शनेन च ।।**
**प्रशस्तांश्चैव संभाषेत्सर्वानेतांश्चकीर्तयेत् ।।**

टीका—गमनकालमें पूर्वोक्त शकुनोंका कीर्तन अर्थात उत्तम भाषण वा इनका श्रवण दर्शन न हो तो मनमें स्मरण करके गमन करे तो शुभ हो ।

**वारानुसार वस्त्रधारण**

**रवौ नीलं बुधे पीतं कृष्णवर्णं शनैश्चरे ।।**
**श्वेतं गुरौभृगौ भौमेरक्तंसोमेतुचित्रकम् ।।**

टीका—रविवारको नीले वस्त्र धारण करे, बुधवारको पीत, शनिवारको काले, गुरु व शुक्रको श्वेत, मंगलवारको रक्त, सोमवारमें चित्र, इस प्रकार वस्त्र, धारण करके गमन करे ।

**नक्षत्रतिथिवार अनुसार दिक्शूलवर्ज्य पूर्वदिशा**

**मूलश्रवणशाक्रेषुप्रतिपन्नवमीषुच ।।**
**शनौसोमेबुधे चैव पूर्वस्यांगमनं त्यजेत् ।।**

टीका—मूल श्रवण ज्येष्ठा ये नक्षत्र प्रतिपदा नवमी तिथि और शनि बुधवार इनमें पूर्व दिशाको गमन न कीजिये ।

**दक्षिणदिशा ।। पूर्वाभाद्रपदाश्विन्यौपञ्चमीचत्रयोदशी ।।**
**गुरुर्धनिष्ठार्द्राचैवयाम्येसप्तविवर्जयेत् ।।**

टीका—पूर्वाभाद्रपद अश्विनी नक्षत्र और पंचमी त्रयोदशी तिथि गुरुवार धनिष्ठा इनमें दक्षिण दिशाको गमन न कीजिये ।

**पश्चिम ।। रोहिण्यांचतथापुष्येषष्ठीचैवचतुर्दशी ।।**
**भौमार्कगुरुवारेषुनगच्छेत्पश्चिमांदिशम् ।।**

टीका—रोहिणी पुष्यनक्षत्र षष्ठी चतुर्दशी तिथि रवि गुरु,वार इनमें पश्चिम दिशाको गमन न कीजिये ।

**उत्तर ।। करेचोत्तरफाल्गुन्यांद्वितीयां दशमीं तथा ।।**
**बुधेरवौ भौमवारे न गच्छेदुत्तरांदिशम् ।।**

टीका—हस्त उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र २ ।१० । तिथि बुध रवि भौम इनमें उत्तरदिशाको गमन न कीजिये ।

**विदिक्शूल ।। ईशान्यांज्ञेशनौशूलआग्नेय्यांगुरुसोमयोः ।।**
**वायव्यांभूमिपुत्रेतुनैर्ऋत्यांशुक्रसूर्ययोः ।।**

टीका––वारानुसार विदिशाओंका शूल होता है उसमें गमन न कीजिये, बुध और शनिवारमें ईशान्य दिशाको, गुरु और सोमवारमें आग्नेयको और मंगलमें वायव्यको, शुक्र और रविवारमें नैर्ऋत्यको गमन वर्जित है।

### शूलदोषनिवारणार्थ भक्षण

**सूर्यवारेघृतंपीत्वा गच्छेत्सोमेपयस्तथा ।। गुडमङ्गारवारे तु बुधवारेतिलानपि ।। गुरुवारेदधिज्ञेयं शुक्रवारेयवानपि ।। माषान्भुक्त्वाशनेर्वारे शूलदोषोपशान्तये ।।**

टीका––रविवारको घी, सोमवारको दूध पीवे, मंगलवारको गुड़, बुधको तिल गुरुको दधि, शुक्रको यव, शनिवारको उडदकी वस्तु भक्षण करके गमन करे।

### कुंभ और मीनके चंद्रमामें वर्जित कर्म

**शय्यावितानप्रेताग्निक्रियाकाष्ठतृणाजिनम् ।।**
**याम्यदिग्गमनंकुर्यान्नचन्द्रेकुम्भमीनगे ।।**

टीका––पलंग बुनवाना और प्रेताग्नि क्रिया और तृणकाष्ठा दिसंग्रह और दक्षिणको गमन ये सकल कर्म कुंभ और मीनके चंद्रमामें वर्जित हैं।

**संमुखचंद्रविचार ।। करणभगणदोषंवारसंक्रान्तिदोषंकुतिथिकुलिकदोषंवामयामार्द्धदोषम् ।। कुजशनिरविदोषंराहुकेत्वादिदोषंहरतिसकलदोषंचन्द्रमाः संमुखस्थः ।।**

टीका––करण नक्षत्र वार संक्रांति कुतिथि कुलिक यामार्द्ध मंगलशनि रवि राहु आदि दोषोंको सन्मुखस्थ चंद्रमा गमन करनेसे दूर करता है।

### दिशानुसार संमुखचंद्रमा विचार

**मेषेचसिंहेधनुपूर्वभागेवृषेचकन्यामकरेचयाम्ये ।। तुलेचकुम्भे मिथुनेप्रतीच्यांकर्कालिमीनेदिशिचोत्तरस्याम् ।। फल ।। संमुखश्चार्थलाभायदक्षिणेसुखसंसंपदः ।। पृष्ठतः प्राणनाशाय वामेचन्द्रेधनक्षयः ।।**

टीका––मेष सिंह धन इन राशियोंका चंद्रमा पूर्वमें है और वृष कन्या मकरका दक्षिणमें, तुला कुंभ मिथुनका पश्चिममें, कर्क वृश्चिक मीनका उत्तरमें वास करता है ।। फल ।। दिशानुसार सम्मुख चंद्रमा होते गमन करे तो अर्थ लाभ हो और दाहिना हो तो धनसंपत्तिकी प्राप्ति हो और पृष्ठभागमें चंद्रमा हो तो प्राणनाश और वामभागी हो तो धनक्षय जानिये।

**कालवेलाविचार ।। पूर्वाह्लेचोत्तरांगच्छेत्प्राच्यांमध्याह्नके तथा ।।**
**दक्षिणे अपराह्लेतुपश्चिमेअर्धरात्रके ।।**

टीका––दिवसके प्रथम प्रहरमें उत्तरको, दूसरे प्रहरमें तथा मध्याह्नमें पूर्वको, तीसरे प्रहरमें दक्षिणको और अर्द्धरात्रिमें पश्चिमको गमन करे।

**योगिनीवास ।। प्रतिपन्नवमीपूर्वेद्वितीयादशचोत्तरे ततीयैकादशीवह्नौचतुर्द्वादशिनैंऋते ।। पञ्चत्रयोदशीयाम्येषष्ठी भूतं च पश्चिमे । सप्तमीपूर्ववायव्ये अमावस्याष्टमीशिवे ।।फल।। पृष्ठेचशिवदाप्रोक्तावामेचैवविशेषतः ।। योगिनीसा भवेन्नित्यंप्रयाणेशुभदा नृणाम् ।।**

टीका—प्रतिपदा और नवमीको पूर्वमें द्वितीया और दशमीको उत्तरमें तीज और एकादशीको आग्नेयमें चतुर्थी और द्वादशीको नैर्ऋत्यमें पंचमी और त्रयोदशीको दक्षिणमें और षष्ठी और चतुर्दशीको पश्चिममें सप्तमी और पूर्णिमाको वायव्यमें अमावस्या और अष्टमीको ईशान्यमें इस प्रकारसे योगिनी का वास जानिये ।। फल ।। पृष्ठभागी अथवा वामभागी हो तो शुभ जानिये ।

**वारानुसार कालराहुका वास ।। अर्कोत्तरेवायुदिशाचसोमे भौमे प्रतीच्यां-बुधनैर्ऋतेच ।। याम्येगुरौवह्निदिशाचशुक्रेमन्देचपूर्वेप्रवदन्तिकालम् ।।**

टीका—रविवारको उत्तरमें सोमवारको वायव्यमें मंगलको पश्चिममें बुधवारको नैर्ऋत्यमें गुरुवारको दक्षिणमें शुक्रवारको आग्नेयमें शनिवारको पूर्वमें इस प्रमाणसे कालराहु वार अनुसार जानिये ।

**फलका श्लोक ।। रविदिनगुरुपूर्वेसोमशुक्रेचयाम्येवरुणदिशितु भौमेचोत्त-रेसौरिसंस्थे । प्रतिदिनमितिमत्वाकालराहुर्दिशानांसकलगमनकार्येवामपृष्ठेच-सिद्धिः।।**

टीका—रवि अथवा गुरु इन वारोंमें पूर्वको गमन करे तो कालराहु वाम पृष्ठभागी जानिये उसमें गमन करे तो सर्वकी सिद्धि हो, सोम शुक्रमें दक्षिणको गमन करे, भौमवारमें पश्चिमको, शनिवारमें उत्तरको गमन करे तो कार्यसिद्धि हो ।

**क्षुधितराहु ।। इन्द्रेवायौयमेरुद्रेतोयेग्नौशशिरक्षसोः ।। यामार्द्धं क्षुधितोराहु-र्भ्रमत्येवदिगष्टके ।। नतिथिर्नचनक्षत्रंनयोगोनच चन्द्रमाः ।। सिद्ध्यन्तिसर्वका-र्याणियात्रायांदक्षिणेरवौ ।।**

टीका—प्रथम यामार्द्धमें क्षुधितराहु पूर्वका जानिये, द्वितीयमें वायव्यको, तृतीयमें दक्षिण को, चतुर्थमें ईशान्यको, पंचममें पश्चिमको, षष्ठमें आग्नेयको सप्तममें उत्तरको, अष्टम यामार्द्धमें नैर्ऋत्यको, इस प्रमाणसे अष्ट दिशाओंमें भ्रमण करता है परंतु दक्षिण भागमें स्थित रवि विचारकर गमन करे तो तिथि नक्षत्रादिकका दोष जाता रहे और समस्तकार्य सिद्धि हो ।

**काल ज्ञान ।। कालः पलंपातकलोहपातवडवानलाः खड्गकचोलिका-न्तिकाः ।। नखाश्चतुर्विंशति षट्तथादिग्रुद्राधृतिर्वेदगुणाःक्रमेण ।। तिथ्यायुतंवै-वसुभाजितंचशेषश्चकालोमुनयो वदन्ति ।। फल ।। कालंच पृष्ठेकलसंमुखेनपातं-चलोहंवडवांचपृष्ठे ।। खड्गं चाग्रेकचंचवामेकान्तिश्चयोज्यादिशिदक्षिणस्याम्।।**

टीका––कालोंके नाम ।। १ काल[२०] २ पल[२८] ३ पातक[१] ४ लोहपात[२२] ५ वडवानल[२९] खड्ग[१] ७ कवच[४] ८ कांति[३] ऐसे आठ नाम उनके ऊपर लिखे अंक है उनमें गमन कालकी जो तिथि है उसको एक अंकमें मिलावे आठकाभाग दो शेष अंक रहें उस दिशाको काल जानिये इस प्रकार पूर्वादि आठ दिशा क्रमसे जानिये पृष्ठ भागी काल शुभ सम्मुखका फल शुभ पृष्ठभागमें पातक लोह और वडवानलमें तीनों शुभ अग्रभागमें खड्गशुभ वाम भागमें कवच शुभ दक्षिण भागोंमें कांति शुभ ऐसे दिशानुसार शुभ विचारकर उस दिशाको युद्धमें अथवा यात्रामें गमन करे तो शुभ हो ।

**पंथाराहुचक्र ।। स्युधर्मेदस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राण्यथार्थेयाम्याज्याङ्घ्रीन्द्रर्णादितिपितुपवनोडून्यथाभोनिकामे ।। वह्न्याद्राधन्यचित्रानिर्ऋतिविधिभगाख्यानिमोक्षोऽथरोहिण्यर्यम्णाब्जेन्दुविश्वन्तिमभदिनकरर्क्षाणिपन्थादिराहौ ।।**

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धर्म | अश्विनी | पुष्य | आश्लेषा | विशाखा | अनुराधा | धनिष्ठा | शततारका |
| अर्थ | भरणी | पुनर्वसु | मघा | स्वाती | ज्येष्ठा | श्रवण | पूर्वाभाद्रपदा |
| काम | कृत्तिका | आर्द्रा | पूर्वा | चित्रा | मूल | अभिजित् | उत्तराभाद्रपदा |
| मोक्ष | रोहिणी | मृग | उत्तरा | हस्त | पूर्वाषाढा | उत्तराषा. | रेवती |

टीका––नक्षत्र २८ उनके भाग ४ उनके नाम, प्रथम धर्ममार्गके नक्षत्र ७ दूसरे अर्थ मार्गके नक्षत्र ७ तृतीय काम मार्गके नक्षत्र ७ चतुर्थ मोक्षमार्गके नक्षत्र७ इस प्रकार चार मार्गों के नक्षत्र जानिये उनमें मार्गके नक्षत्रमें सूर्य हो तो चंद्रमा चार वर्गोंके नक्षत्रमें फिरता है उनके फल कहते हैं ।

**धर्ममार्गीके फल ।। धर्ममार्गगतेसूर्ये अर्थांशेचंद्रमा यदि ।।**
**तदाशत्रु भयंतस्यज्ञेयंतुविबुधैः शुभम् ।।**

टीका––धर्ममार्गी नक्षत्रमें सूर्य और अर्थमार्गी नक्षत्रमें चंद्रमा हो तो गमन करनेसे मार्गमें शत्रुभय हो ।

**धर्ममार्गगतेसूर्येचन्द्रेतत्रैवसंस्थिते ।।**
**संहारश्चभवेत्तत्र भङ्गोहानिः प्रजापते ।।**

टीका––धर्ममार्गी नक्षत्रोंके सूर्य और चंद्रमा दोनों हों तो संसार भंग हानि प्राप्ति हो ।

**धर्ममार्गगतेसूर्येकामांशेचन्द्रमायदि ।।**
**विग्रहोदारुणंचैवचौराकुलसमुद्भवम् ।।**

टीका––धर्ममार्गीमें सूर्य और काममार्गी नक्षत्रोंका चंद्रमा हो तो निग्रह दारुण और चोरभय हो ।

**धर्ममार्गे गतेसूर्येचन्द्रेमोक्षगतेयदि ।।**
**गृहलाभोभवेत्तस्य विज्ञेयो नात्रसंशयः ।।**

टीका—धर्ममार्गी सूर्य और मोक्षमार्गी चंद्रमा ऐसे योगका फल गृहलाभ व मार्गसुख हो ।

## अर्थमार्गके फल

अर्थमार्गेगतेसूर्येचन्द्रे धर्मस्थितेयदि ।।
गजलाभो भवेत्तस्य तत्रश्रीः सर्वदासुखी ।।

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चंद्रमा ऐसे योगका फल लाभ और लक्ष्मीप्राप्ति और सर्वदा सुखी हो ।

अर्थमार्गेगतेसूर्येचन्द्रेतत्रैवसंस्थिते ।।
प्रथमंजायतेकार्यंतत्रभङ्गो भविष्यति ।।

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और चंद्रमा दोनों हों तो प्रथम कार्यसिद्धि हो और पीछे भंग हो ।

अर्थमार्गेगतेसूर्ये चन्द्र कामांशसंस्थिते ।।
सर्वसिद्धिर्भवेत्तस्य जानीयान्नात्रसंशयः ।।

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और काममार्गी चंद्रमा हो तो ऐसे योगका फल सर्व कार्यसिद्धि हो ।

अर्थमार्गगते सूर्येचन्द्रेमोक्षस्थितेयदि ।।
भूमिलाभो भवेत्तस्य हर्षयुक्तः सुखी भवेत् ।।

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चंद्रमा ऐसे योगोंका फल भूमिलाभ व हर्षयुक्त सुख मार्गमें स्थिरता पाये ।

काममार्गीके फल ।। काममार्गेगतेसूर्येचन्द्रे धर्मेचसंस्थिते ।।
गजाश्वाश्चापिलभ्यन्तेराजसन्मानसंभवात् ।।

टीका—काममार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चंद्रमा हो तो हाथी घोड़ा भूमि इनका लाभ और राजसन्मान पावे ।

काममार्गेगतेसूर्येचन्द्रेतत्रैवसंस्थिते ।।
सकलंजायतेतस्यविघ्नभंगोविनिर्दिशेत् ।।

टीका—काममार्गी सूर्य और अर्थमार्गी चंद्रमा ऐसा योग हो तो सब विघ्नोंका नाश हो ।

काममार्गेगतेसूर्येचन्द्रेतत्रैवसंस्थिते ।।
विग्रहंदारुणंचैवकार्यनाशंविनिर्दिशेत् ।।

टीका—काममार्गी सूर्य और चन्द्रमा हो तो विग्रह और कार्यनाश हो ।

काममार्गगते सूर्येचन्द्रे मोक्षगतेऽपिवा ।।
राज्ञोलाभोभवेत्तस्य स्वर्णलाभंविनिर्दिशेत् ।।

टीका—काममार्गी सूर्य और मोक्षमार्गी चंद्रमा हो तो राजासे लाभ सुवर्णलाभ हो ।

**मोक्षमार्गीके फल ।। मोक्षमार्गेगते सूर्ये चन्द्रेधर्मस्थितेयदि ।।**
**हेमलाभो भवेत्तस्य सर्वकार्यं प्रसिद्धयति ।।**

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य व धर्ममार्गी चंद्रमा हो तो हेमलाभ और सर्वकार्य सिद्ध हो ।

**मोक्षमार्गे गतेसूर्ये अर्थांशे चन्द्रमायदि ।।**
**विफलंतस्यकार्यंचचोरराजरिपोर्भयम् ।**

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य और अर्थमार्गी चंद्रमा हो तो राजा और चोरसे तथा रिपुसे भय हो ।

**मोक्षमार्गेगते सूर्येचन्द्रेकामस्थितेयदि ।।**
**सर्वसिद्धिमवाप्नोतिकार्येचजयमेवच ।।**

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य काममार्गी चंद्रमा हो तो सर्व कार्यसिद्धि और जयप्राप्ति हो ।

**मोक्षमार्गेगतेसूर्ये चन्द्रेतत्रैवसंस्थिते ।।**
**विग्रहंदारुणंचैवविघ्नस्तस्य भविष्यति ।।**

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य चंद्र हो तो दारुण विग्रह, विघ्न प्राप्ति हो ।

**पन्थाराहु व कर्म करने योग्य ।। यात्रायुद्धेविवाहेच प्रवेशे नगरादिषु ।।**
**व्यापारेषुचसर्वेषुपन्थाराहुप्रशस्यते ।।**

टीका—यात्रामें युद्धमें और विवाहमें और नगरादि प्रवेशमें और व्यापार अर्थात् सर्ववस्तुके लेनदेनमें शुभदायक होता है ।

**गर्गादिकोंका मुहूर्त ।। उषः प्रशस्यतेगर्गः शकुनंचबृहस्पतिः ।।**
**अङ्गिरामनउत्साहोविप्रवाक्यं जनार्दनः ।।**

टीका—गर्गजीके मतसे रात्रिकी पिछली ५ घटी उषःकाल गमनमें शुभ और वृहस्पतिके मतसे शकुन शुभ और अंगिराके मतसे मनका उत्साह शुभ और जनार्दनके मतसे ब्रह्मवाक्य शुभ जानिये ।

**शुभाशुभवाहन ।। आत्मनोजन्मनक्षत्राद्दिननक्षत्रमेव च ।। एकीकृत्वाहरेद्भागंनन्दशेषेचवाहनम् ।। रासभोऽश्वोगजोमेषोजम्बुकः सिंहसंज्ञकः ।। काकश्चैवमयूरश्चहंसइत्येववाहनम् ।। फल ।। रासभेअर्थनाशश्चधनलाभश्चघोटके ।। लक्ष्मीप्राप्तिर्गजाख्ये हि मेषेचमरणंध्रुवम् ।। जम्बुकेस्वल्पलाभश्चसर्वासिद्धिश्चसिंहके ।। काकेचनिष्फलंकार्यंमयूरेचसुखावहम् ।। हंसे तुसर्वसिद्धिः स्याद्वाहनानांफलंस्मृतम् ।।**

टीका—अपने जन्मनक्षत्रसे दिवसके नक्षत्रतक गिने नवका भाग दे शेष बचे सो वाहन जानिये १ रहे तो गर्दभ उसका फल अर्थनाश २ बचे तो घोड़ा धनलाभ हो ३ बचे तो हस्ती लक्ष्मी ४ बचे तो मेंढा मरण ५ बचे तो जंबुक स्वल्पलाभ ६ बचे तो सिंह सर्वकार्यसिद्धि ७ बचे तो काक निष्फल ८ बचे तो मोर सुख प्राप्ति ९ बचे तो हंस सर्वसिद्धि जानिये ।

### अंकमुहूर्त

तिथयः पक्षगुणिताः सप्तभिर्भाजिताश्चताः ।।
वाराः स्युर्वह्निगुणिता वसुभिश्चैवभाजिताः ।।
चतुर्गुण्यानिभान्यङ्गभाजितानियथाक्रमम् ।।

टीका—जिस तिथिमें गमन करना चाहे उसे १५ से गुणा करके सातका भाग द और जो वार हो उसे तीन गुणाकरे आठका भाग दे और जो नक्षत्र हो उसे चार गुणा करके ६ का भाग दे जो शेष बचे उसका फल कहेंगे ।

फल ।। पीडास्यात्प्रथमेशून्येमध्यशून्ये महद्भयम् ।।
अन्त्यशून्येतुमरणं त्र्यङ्केचविजयीभवेत् ।।

टीका—प्रथमतिथिके भागका शून्य वचे तो पीडा और वारके भागमें शून्य बचे तो वहुत भय हो और नक्षत्रके भागमें शून्य हो तो मरण और तीनों जगह अंक बचे तो विजय हो ।

### भ्रमणाडलमुहूर्त

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रंसप्तभिर्भागमाहरेत् ।। त्रिषट्कभ्रमणंचैवद्विसप्तमहदाडलम् ।। प्रथमपञ्चचत्वारिआडलोनास्तिनिश्चितम् ।। आडलेताडनंप्रोक्तं भ्रमणेकार्यनाशनम् ।।

टीका—सूर्यके नक्षत्रसे चंद्रमाके नक्षत्रतक गिने सातका भाग दे ३ । ६ बचे तो भ्रमण और २ । ७ बचे तो महदाडल ये ताडनामें जानिये और १ । ४ । ५ बचे तो आडल नहीं होता ये गमनमें उक्त हैं ।

### हैवरमुहूर्त

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रंपक्षादितिथिवारयुक् ।।
नवभिस्तु हरेद्भागंसप्तशेषंतुहैवरम् ।।

टीका—सूर्यनक्षत्रसे चंद्रके नक्षत्र तक गिनकरपक्ष तिथिवार मिलाकर नवका भाग देनेसे ७ बचे तो हैवर योग होता है जो यात्रामें शुभ है ।

घबाडमुहूर्त ।। सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रंत्रिगुणतिथिमिश्रितम् ।।
नवभिस्तुहरेद्भागंत्रीणिशेषंघबाडकम् ।।

टीका—सूर्यके नक्षत्रसे चंद्रमाके नक्षत्रतक गिने तिगुना कर तिथि मिलाकर नवका भाग दे तीन शेष बचें तो घबाड मुहूर्त जानिये ।

### वारानुसारस्वरशकुन

गुरौशनौरवौभौमेशुभोवैदक्षिणः स्वरः ।। अन्यवारेषुवामस्तु स्वरश्चैव शुभःस्मृतः ।। निर्गमेवामतः श्रेष्ठः प्रवेशेदक्षिणः शुभः ।। यः स्वरः सचनासाग्रेयोगिनांमतमीदृशम् ।।

टीका—गुरु शनि रवि भौम इन चारों वारोंमें दक्षिण स्वर चले तो प्रवेश करनेमें

शुभ हो और सोम बुध शुक्र वारोंमें वामस्वर चल तो गमनको श्रेष्ठ ऐसे स्वरविचार योगियों के मतसे कहा है ।

### वारानुसार छायाशकुन

**अष्टौपादाबुधेर्स्युनवधरणिसुतेसप्तजीवेपदानि । ज्ञेयंचैकादशार्केशनिशशिभृगुषुप्रोक्तमर्थेचतुष्कम् ।। तस्मिन्कालेमुहूर्तेसकलगुणयुतेकार्यसिद्धिः शुभोक्ता । नास्मिन्पञ्चाङ्गशुद्धिर्नखलुशशिबलंभाषितंगर्गमुख्यैः ।।**

टीका—आठ पद अपनी छाया हो तो बुधवारमें गमन करे नवपद हो तो भौमवारको गमन कीजिये ७ पद हो तो गुरुको ११ पद हो तो सूर्यवारको गमन करे शनि सोम शुक्रमें चार २ पद हो तो गमन करे यह सर्व गुणयुक्त सिद्धि मुहूर्त है इसमें चंद्रमा आदि न देखे ।

**काकशब्दशकुन ।। काकस्यवचनंश्रुत्वापादच्छायांतुकारयेत् ।। त्रयोदशयुतांकृत्वाषड्भिर्वैभागमाहरेत् ।। फल ।। लाभःखेदस्तथा सौख्यं भोजनंचतथागमः ।। अशुभंचक्रमेणैव गर्गस्यवचनं तथा ।।**

टीका—काकका शब्द सुनकर अपने पैरोंकी छाया मापकर १३ और मिलाकर ६ का भाग दे शेष बचे उसका फल १ बचे लाभ २ खेद ३ सुख ४ भोजन ५ धनप्राप्ति पूरा भाग लग जाय तो अशुभ ये गर्ग मुनिके वचन हैं ।

**पिंगलशब्दशकुन ।। उल्लासः किलिबलेचैर्वाचिलिपल्यांभोजनंतथा ।। बन्धनंखिट्टिखिट्टिस्यात्कुर्कुर्शब्दैर्महद्भयम् ।।**

टीका—जो किल्बिल शब्द हो तो उल्लास हो और चिल्बिल शब्द हो तो भोजन प्राप्ति खिटखिट शब्द हो तो बंधन कुर्कुर्शब्द हो तो महाभय हो ।

### छिक्कानुसार पादच्छायाशकुन

**बुधश्छिक्कारवंश्रुत्वापादच्छायांचकारयेत् ।। त्रयोदशयुतांकृत्वा चाष्टभिर्भागमाहरेत् ।। फल ।। लाभः सिद्धिर्हानिशोकौभयंश्रीर्दुःखनिष्फले ।। क्रमेणैवफलेज्ञेयंगर्गेणचयथोदितम् ।।**

टीका—छींकका शब्द सुनकर अपने पैरकी छाया मापे १३ मिलावे ८ का भाग दे शेष रहे उसका फल १ रहे तो लाभ २ सिद्धि ३ हानि ४ शोक ५ भय ६ लक्ष्मी ७ दुःख ० निष्फल ऐसे गर्गमुनि कहते हैं ।

### छींकशकुन

**छिक्काप्रश्नंप्रवक्ष्यामिपूर्वस्यामशुभंफलम् ।। आग्नेय्यांशोकदुःखंस्यादरिष्टंदक्षिणेतथा ।। नैर्ऋत्यांचशुभंप्रोक्तंपश्चिमेमिष्टभक्षणम् ।। वायव्येधनलाभस्तु उत्तरेकलहस्तथा ।। ईशान्यांचशुभंज्ञेयमात्मछिक्कामहद्भयम् ।। ऊर्ध्वंचैवशुभंज्ञेयंमध्यंश्चैवमहद्भयम् ।। आसनेशयनेचैवदानेचैवतुभोजने ।। वामांगेपृष्ठतश्चैवषट्छिक्काश्च शुभावहा ।।**

टीका--दिवसानुसार छींक फल । पूर्वकी छींक अशुभ आग्नेयकी शोक दुःख करे दक्षिणकी अरिष्ट करे नैर्ऋत्यकी शुभ पश्चिमकी मिष्टभक्षण वायव्यकी धनदायक उत्तर की कलहकृत् ईशान्यकी शुभदायक और अपनी छींक बहुत भय दे ऊपरकी छींक शुभ मध्यकीमें भी बड़ा भय आसनमें सोनेमें दानमें भोजनमेंबांई ओर अथवा पीछे हो तो ६ शुभ जानिये ।

## पल्लीशब्दशकुन

**वित्तंब्रह्मणिकार्यसिद्धिमतुलां शक्रेहुताशेभयंयाम्येमित्रवधःक्षयश्चनिर्ऋतेलाभः समुद्रालये ।। वायव्यांवरमिष्टमन्नमशनंसौम्येऽर्थलाभस्तथाईशान्यांग्रहगोधिकार्य-मतुलंसर्वत्रभूमौभयम् ।।**

टीका--पूर्वमें पल्ली शब्द करे तो शकुन वित्त ब्रह्मसंबंधी कार्य विशेष धनप्राप्ति अग्निमें अग्निका भय हो दक्षिणमें मित्रवध हो नैर्ऋत्यमें क्षय पश्चिममें शब्द हो तो लाभ वायव्यमें सुंदर मीठा भोजन उत्तरमें धनप्राप्ति ईशान्यमें कार्यसिद्ध और भूमिमें हो तो भय करे ।

## पल्लीपतन और सरठका आरोहण

**राज्यंतुशिरसिज्ञेयं ललाटेबन्धुदर्शनम् ।। भ्रूमध्येराजसन्मानमुत्तरोष्ठेधन-क्षयम् ।। अधरोष्ठेधनैश्वर्यंनासान्तेव्याधिपीडनम् ।। आयुष्यं दक्षिणेकर्णेबहुलाभ-स्तुवामके ।। अक्षणोस्तुबन्धनंज्ञेयंभुजेभूपतितुल्यता ।। राजक्षोभंतथावामेकण्ठेशत्रु-विनाशनम् ।। स्तनद्वयेचदुर्भाग्यमुदरेमण्डनंशुभम् ।। प्रजानाशः पृष्ठदेशेजानुजंघे-शुभावहम् ।। करद्वयेवस्त्रलाभःस्कन्धयोर्विजयीभवेत् ।। नाभौबहुधनंप्रोक्तमूर्वो-श्चैव हयादिकम् ।। दक्षिणेमणिबन्धेचमनस्तापोधनक्षयः ।। मणिबंधेतथा वामे-कीर्तिवृद्धिधनप्रदम् ।। नखेषुधान्यलाभंचवक्त्रेमिष्टान्नभोजनम् ।। गुल्फयोर्बन्ध-नंज्ञेयंकेशांतेमरणंध्रुवम् ।। अध्वातुदक्षिणेपादेवामेबन्धुविनाशनम् ।। स्त्रीनाशः स्यात्पादमध्येपादान्तेमरणं भवेत् ।। पल्ल्याःप्रपतनेज्ञेयंसरठस्याधिरोहणे ।। यात्रो-द्युक्तमनुष्यस्यैतच्छुभाशुभसूचकम् ।। तिलमाषादिदानंचस्नात्वादेयंद्विजन्मने ।। पिनाकिनं नमस्कृत्यजपेन्मन्त्रंषडक्षरम् ।। शतंसहस्रमथवा सर्वदोषनिबर्हणम् ।। शिवालयेप्रदद्याद्वैदीपंदोषोपशांतये ।।**

टीका--मनुष्यों के गमन समय में अंगपर पल्ली अर्थात् छिपकली गिरे अथवा गिरगिट चढ़े तो शुभाशुभसूचक फल स्थानानुसार कहा है ।

| | | |
|---|---|---|
| १ शिर राज्यप्राप्ति | ११ वामबाहु राज्यभय | २१ ऊरुपर घोडावाहन |
| २ कपाल बंधुदर्शन | १२ कंठपर शत्रुनाश | २२ दाया पहुँचा धनक्षय |
| ३ भ्रुकुटीराजसन्मान | १३ स्तनोंपर दुर्भाग्य | २३ वायां मणिबंध कीर्ति |
| ४ उतरोष्ठ धनक्षय | १४ उदरपर शुभमंडन | २४ नख धनलाभ |
| ५ अधरोष्ठ धनऐश्वर्य | १५ पृष्ठ बुद्धिनाश | २५ मुखपर मिष्टान्न भोजन |
| ६ नासिकाव्याधिपीडा | १६ जानुओंपर शुभ | २६ टकनों पर बंधन |

| | | |
|---|---|---|
| ७ दा० कान आयुष्य | १७ जंघाओंपर शुभ | २७ केशोंपर मरण |
| ८ वा० कान बहुतलाभ | १८ हाथोंपर वस्त्रलाभ | २८ दा० पांव मार्ग चलना |
| ९ नेत्रोंपर बंधन | १९ कांधोंपर विजय | २९ वामपाद बंधुनाश |
| १० बाहु राजासम | २० नाभिपर बहुधन | ३० मध्यपाद स्त्रीनाश |

छिपकली अंगपर गिरे अथवा गिरगट चढ़े तो सचैल स्नान करके तिल उडद दान दे और ब्राह्मणको दक्षिणादान दे और शिवको नमस्कार करके एकसौ अथवा एक हजार बार षडक्षर शिवमंत्र जपे और शिवके मंदिरमें घृतका दीपक प्रज्वलित करे तो दोष निवृत हो ।

**अंगस्फुरण—मनुः ।। ब्रूहिमेत्वंनिमित्तानिअशुभानिशुभानिच ।।**
**सर्वधर्मभृतांश्रेष्ठत्वंहिसर्वविबुद्धचसे ।।**

टीका—मनु मत्स्यप्रति प्रश्न करते हैं, हे धर्मधारियोंमें श्रेष्ठ ! शुभाशुभ फल वर्णन कीजिये ।

**अंगस्यदक्षिणेभागे प्रशस्तंस्फुरणंभवेत् ।।**
**अप्रशस्तंतथावामे पृष्ठस्यहृदयस्य च ।।**

टीका—अंगस्फुरण दक्षिणभागमें शुभ और वामभाग वा पृष्ठभाग वा हृदयमें अशुभ ।

**अंगानांस्पदनंचैव शुभाशुभविचेष्टितम् ।। तन्मेविस्तरतोब्रूहि येनस्यात्तद्विधोभुवि।। मत्स्य उवाच ।। पृथ्वीलाभोभवेन्मूर्ध्निललाटेरविनन्दन ।। स्थानवृद्धिसमायाति भ्रूनसोः प्रियसंगमः।। भृत्यलब्धिश्चाक्षिदेशे दृगुपान्तेधनागमः।। उत्कण्ठोपगमेमध्ये दृष्टंराजन्विचक्षणैः दृग्बन्धनेसङ्गरेच जयंशीघ्रमवाप्नुयात् ।। योषिल्लाभोपाङ्गदेशे श्रवणान्तेप्रियश्रुतिः ।। नासिकायांप्रीतिसौख्यं प्रियाप्तिरधरोष्ठयोः ।। कण्ठेतु-भोगलाभः स्याद्भोगवृद्धिरथांसयोः ।। सुहृत्श्रेष्ठश्चबाहुभ्यां हस्तेचैवधना-गमः ।। पृष्ठेपराज्जयस्संधौ जयोवक्षस्थलेभवेत् ।। कुक्षिभ्यां प्रतिरुद्दिष्टा स्त्रियाः प्रजननंभगे ।। स्थानभ्रंशोनाभिदेशे अन्त्रे चैवधनागमः ।। जानु-संधौपरैःसंधिर्बलवद्भिर्भवेन्नृप ।। एकदेशे भवेत्स्वामी जंघाभ्यांरविनन्दनः ।। उत्तमस्थानमाप्नोति पद्भ्यांप्रस्फुरणेनृप ।। अलाभंचाध्वगमनं भवेत्पादतलेनृप ।।**

टीका—मनु प्रश्न करते हैं कि अंगमेंस्थान स्फुरणका विचार शुभाशुभ फल विस्तार सहित वर्णन कीजिये ।

| | |
|---|---|
| १ मस्तकस्फुरण पृथ्वीलाभ हो | १४ दोनोंबाहु मित्रका मिलाप |
| २ ललाटस्फुरण स्थानकी वृद्धि | १५ दोनों हाथ धनप्राप्ति |
| ३ भ्रुकुटीके मध्यमें प्रियदर्शन | १६ पृष्ठमें दूसरेसे जयहो |
| ४ नेत्रोंमें भृत्य मिले | १७ ऊरुमें जयप्राप्ति |
| ५ नेत्रोंकी कोरोंमें जयप्राप्ति हो | १८ कुक्षिमें प्राप्ति हो |
| ६ कंठमध्ये राज्यप्राप्ति हो | १९ शिश्नइंद्री स्त्रीप्राप्ति हो |
| ७ दृग्बंधन युद्धमें जय | २० नाभिमें स्थानभ्रंश |
| ८ अपांगदेशमें स्त्रीलाभ हो | २१ आँतोंमें धनप्राप्ति |

९ कर्णांतमें प्रियमित्रकी सुधि
१० नासिकामें प्रीतिसुख हो
११ अधरोष्ठ प्रियवस्तुप्राप्ति
१२ कंठमें ऐश्वर्यप्राप्ति
१३ कंधोंमें भोगवृद्धिप्राप्ति
२२ जानुसंधिमें बलीशत्रुओंसे संधि
२३ जंघामें एकदेशके स्वामी
२४ पादोंमें उत्तमस्थानमें मान्यता
२५ तलुओंमें अलाभ और गमन

## स्त्रियोंका अंगस्फुरण

**लाञ्छनंपीठकंचैव ज्ञेयंस्फुरणवत्तथा ।। विपर्ययेणविहितः सर्वस्त्रीणांविपर्ययः ।। दक्षिणेपिप्रशस्तेऽङ्गं प्रशस्तंस्याद्विशेषतः ।।**

टीका--स्त्रियोंका अंगस्फुरण भ्रू मध्यमें तो पुरुषोंहीके समान है परंतु और सब अंग पुरुषोंसे विपरीत अर्थात् वाम अंग स्त्रियोंका शुभ कहा है ।

**अनन्यथासिद्धिरजन्मनस्य फलस्यशस्तस्यचनिन्दितस्य ।।**
**अनिष्टनिद्रोपगमेद्विजानां कार्यसुवर्णनतुतर्पणंस्यात् ।।**

टीका--हे राजा ! अनिष्ट फलोंके निवारण हेतु ब्राह्मणोंसे तर्पण कराये सुर्वण दान करे तो अंगस्फुरणका दोष जाता रहे ।

**नेत्रस्फुरण ।। स्नेत्रस्योर्ध्वंहरतिसकलं मानसंदुःखजालंनेत्रोपान्ते द्विशलिचधनं नासिकान्तेचमृत्युः नेत्रस्याधःस्फुरणमसकृत्सङ्गरेभद्रहेतुर्वामेचैतत्फलमविफलं दक्षिणेवैपरीत्यम् ।। स्त्रीणांविपर्ययः ।।**

टीका--नेत्रोंके ऊर्ध्व प्रांत आदिक स्थानोंमें स्फुरण हो उसका फल कहते हैं। नेत्रके ऊपरका पलक स्फुरण हो तो मनका दुःख जाय और धनकी प्राप्ति हो और नासिकाके निकट स्फुरण हो तो मृत्यु नेत्रके नीचेकी पलकमें स्फुरण हो तो युद्धमें पराजय हो ये सर्व फल स्त्रियों के वामनेत्रके और पुरुषोंके दक्षिण नेत्रके जानो ।

**त्रिशूलयंत्र ।। रोगिणश्चकुजाद्यर्क्षं दिनाद्यर्क्षंचयुद्धतः ।।**
**कृत्तिकागमनेदद्यादन्यत्ररविदीयते ।।**

टीका--रोगीके प्रश्नका त्रिशूल मध्याग्रमें जिस नक्षत्रका मंगल हो उसका धरे और चंद्रमा जिस स्थानपर यंत्रमें हो तो फल देवे इस प्रमाणसे आगे फल जानो। युद्धमें जाना हो तो दिवसनक्षत्रसे सूर्यनक्षत्र तक गिने और गमन करता हो तो कृत्तिकासे दिवस नक्षत्रतक गिने और दूसरे कर्मोंके लिये सूर्यनक्षत्रसे चंद्र नक्षत्रतक इस क्रमसे जाने ।

**त्रिशूलाग्रे भवेन्मृत्युर्मध्यसंबहिरष्टकम् ।।**
**लाभंक्षेमं जयारोग्यं चन्द्रगर्भेषुसंमतम् ।।**

टीका--त्रिशूलके अग्रभागमें दिवस नक्षत्र हो तो मृत्यु और बाहिरी अष्टकमें हो तो मध्यम मध्याष्टकमें हो तो लाभ क्षेम जय आरोग्य ये सर्व संमत जानिये ।

